(क) जिन महानुभावों के पास अप्सराओं के मद का दलन[1] करने वाली सैकड़ों सुन्दरियां थीं, "जी हुजूर" कह कर आज्ञा मानने वाले नौकर, नहीं २ मण्डलाधिपति थे, जिनके द्वार पर मदोन्मत्त गजराज मेघवद् गर्जना करते थे और जिनकी सेना में चचल घोड़ों का नृत्य होता था तथा जिनकी सेना के भार से आक्रान्त होकर पृथिवी भी कंपित होती थी, नेत्रों के बन्द होने पर पूर्वोक्त महानुभावों की भी सामग्री जब स्वप्नवत्[2] विलीन[3] हो गई तो उनके सामने मेरी क्या गिनती है, मेरे पास क्या है और आखें बन्द हो जाने पर मेरे पास क्या रहेगा।

(ख) सुवर्ण लङ्काधिपति रावण और दुर्योधन सरीखों का भी जब अभिमान से नाश हो गया तो मैं किस बात का मद करूँ, मेरे पास क्या है और कब तक रहेगा।

(ग) विवेकशक्ति,[4] सद्विचार और धर्मनिष्ठा रूप वृक्ष को समूल नष्ट करने के लिये अभिमान नदी के वेग के समान है।

(घ) अभिमानी पुरुष में दया के सद्भाव की मात्रा बहुत ही अल्प[6] रह जाती है और कुछ समय के पश्चात् वह भी विलुप्त[7] हो जाती है, दया के सद्भाव के न रहने से मनुष्य धर्मपथ से परिभ्रष्ट होकर दुर्गति का अधिकारी होता है।

(ङ) अभिमान मनुष्य से कहता है कि—हे मनुष्य! तू अभी मान, अर्थात् तू मेरी बात को अभी मान ले, मुझे छोड़ दे, नहीं तो मैं तेरा नाश कर दूगा, इसीलिये उसे "अभिमान" कहते हैं जो मनुष्य उस की बात को नहीं मानता है उस का वह अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार थोड़े ही समय में नाश कर देता है।

---

१—नाश। २—स्वप्न के समान। ३—नष्ट। ४—भले बुरे के भेद के ज्ञान का सामर्थ्य। ५—मूल (जड) के सहित। ६—थोड़ी। ७— नष्ट।

(प्रश्न) कर्म सादि है वा अनादि है ?

(उत्तर) कर्म प्रवाह से अनादि है।

(प्रश्न) मुख्यतया कर्म कितने प्रकार का है ?

(उत्तर) मुख्यतया कर्म दो प्रकार का है शुभ और अशुभ, इन दोनों में से प्रत्येक के तीन भेद हैं कायिक वाचिक और मानसिक।

(प्रश्न) कायिक आदि के स्वरूप को बतलाइये।

(उत्तर) जिस कर्म में काय (शरीर) का योग होता है उसे कायिक कहते हैं, जिस कर्म में वाणी का योग हो उसे वाचिक कहते हैं तथा जिस कर्म में मन का योग होता है उसे मानसिक कहते हैं।

फिर उस (कर्म) के चार भेद हैं—प्रकृति, स्थिति, रस और प्रदेश[1] प्रकृति के दो भेद हैं—मूल प्रकृति तथा उत्तर प्रकृति।

(प्रश्न) मूल प्रकृति तथा उत्तर प्रकृति किसे कहते हैं ?

(उत्तर) प्रधान प्रकृति को मूल प्रकृति कहते हैं तथा मूल प्रकृतियों के विभिन्न भेदों को उत्तर प्रकृति कहते हैं।

(प्रश्न) मूल प्रकृतियों तथा उत्तर प्रकृतियों के कितने भेद हैं ?

(उत्तर) मूल प्रकृतियों के आठ भेद हैं तथा उत्तर प्रकृतियों के १५८ भेद हैं।

(प्रश्न) मूल प्रकृतियों के आठ भेदों का वर्णन कीजिये।

(उत्तर) ज्ञानावरण, दर्शनावरण, वेदनीय, मोहनीय, आयु, नाम, गोत्र, और अन्तराय, ये आठ मूल प्रकृतियां हैं।

(प्रश्न) उत्तर प्रकृतियों के भेदों का वर्णन कीजिये।

(उत्तर) ज्ञानावरण पांच प्रकार का है, दर्शनावरण नौ प्रकार का है, वेदनीय दो प्रकार का है, मोहनीय अट्ठाईस प्रकार का है, आयु चार प्रकार का है, नाम एक सौ तीन प्रकार का है, गोत्र दो प्रकार

1—इन का विस्तार पूर्वक वर्णन कर्मग्रन्थों में देख लेना चाहिये।

का है तथा अन्तराय पाँच प्रकार का है, इस प्रकार ये १५८ भेद उत्तर प्रकृतियों के जानने चाहियें ।

( प्रश्न ) कृपया इन के विपाक का कुछ वर्णन कीजिये ?

( उत्तर ) सुनो, संक्षेप से यहाँ पर कथन किया जाता है —

१—चन्द्रमा के समान जीव निर्मल है, उसका ज्ञान चाँदनी के समान है, उस ज्ञान का जो आवरण करता है उस को ज्ञानावरण कहते हैं, यह ज्ञानावरण कर्म जीव के मति, श्रुति, अवधि, मन:-पर्याय और केवल, इन पांच ज्ञानों का आवरण करता है और वह उसी नाम से कहा जाता है, जैसे मत्यावरण,[1] श्रुतावरण, अवध्यावरण, मनःपर्यायावरण और केवलावरण[1] ।

२—दर्शनावरण को शास्त्र में प्रतिहार के समान कहा[2] है, यह जीव के दर्शन स्वभाव का घात करता है यह दो प्रकार का है—चक्षुर्दर्शनावरण तथा अचक्षुर्दर्शनावरण, इन में से चक्षुर्दर्शनावरण पाँच प्रकार का है—निद्रा[3], निद्रानिद्रा, प्रचला, प्रचलाप्रचला तथा स्तेनर्द्धि, अचक्षुर्दर्शनावरण ( चक्षु के अतिरिक्त ) शेष इन्द्रियों की अपेक्षा चार प्रकार का है, पूर्वोक्त प्रकार के दर्शनावरण के नौ भेद हैं ।

३—वेदनीय कर्म को असिधार के समान कहा गया[4] है यह दो प्रकार का है, सात वेदनीय तथा असातवेदनीय, सातवेदनीय का विपाक

१—मतिज्ञान के २८ भेद हैं, श्रुतज्ञान के १४ भेद है, अवधिज्ञान के ६ भेद हैं मन पर्याय ज्ञान के दो भेद हैं, केवल ज्ञान एक ही प्रकार का है ।

२—जैसे राजा का द्वारपाल बाहर से आये हुए मनुष्य को राजा को देखने नहीं देता है किन्तु उस के अनभिप्रेत ( अनभीष्ट ) भाव को प्रकट कर देता है, उसी प्रकार दर्शनावरण कर्म को जानना चाहिये ।

३—निद्रा आदि का लक्षण दूसरे ग्रन्थों में देख लेना चाहिये ।

४—मधु से लिप्त असिधारा को पहिले जीभसे चाटते समय सुख होता है पीछे जिह्वा के कटने से दुःख होता है ।

८—आठवाँ, अन्तराय कर्म है, इस कर्म को भाण्डारिक (भण्डारी) के समान माना गया है, जैसे राजा इस संसारमें विनीत भण्डारी के द्वारा दानादि करता है किन्तु प्रतिकूल भण्डारी के द्वारा दानादि नहीं करता है, इसी प्रकार राजा के समान जीव अन्तराय भण्डारी के द्वारा दानादि करता है, अर्थात् अन्तराय रूप भण्डारी के अनुकूल होने पर दानादि करता है तथा उसके प्रतिकूल होने से ( बन्धनरूप होने से ) दानादि नहीं करता है, वह अन्तराय कर्म पाँच प्रकार है—दानान्तराय, लाभान्तराय, भोगान्तराय, उपभोगान्तराय तथा वीर्यान्तराय।

दानान्तराय कर्म का उदय होने से जीव प्रासुकदान और उसके अतुल फल को जानता हुआ भी दान नहीं कर सकता है।

लाभान्तराय कर्म का उदय होने से सर्वदा विज्ञानादि गुणों से युक्त और प्रसिद्ध होने पर भी मनुष्य के लाभ में विघ्न होता है।

भोगान्तराय कर्म का उदय होने से मनुष्यत्व के प्राप्त होने पर भी तथा भोग साधन विभव के प्राप्त होने पर भी मनुष्य विरति के न होने पर भी भोग नहीं कर सकता है अर्थात् भोग में विघ्न पड़ जाता है।

उपभोगान्तराय कर्म का उदय होने से साधनों के प्रस्तुत होने पर भी मनुष्य उपभोग नहीं कर सकता है अर्थात् उपभोग में विघ्न पड़ जाता है।

(प्रश्न) भोग और उपभोग में क्या भेद है ?

(उत्तर) एक वस्तु के एक बार सेवन करने को भोग कहते हैं, जैसे आहार और पुष्प आदि का सेवन करना भोग कहलाता है, तथा एक ही वस्तु के वारवार सेवन करने को उपभोग कहते हैं, जैसे भवन आदि का सेवन करना उपभोग कहलाता है।

वीर्यान्तराय कर्म का उदय होने से, बलवान्, नीरोग तथा योग्यावस्था सम्पन्न होने पर भी वीर्य से रहित होता है, क्योंकि वीर्य में विघ्न करना ही इस कर्म का विपाक है।

इस प्रकार कर्मों तथा उसके विपाकों का यह अति संक्षेपतया वर्णन किया गया है, इनका विस्तृत वर्णन दूसरे ग्रन्थों में देख लेना

मधु के आस्वाद के समान होता है तथा असात वेदनीय का विपाक असिधारा से जीभ कट जाने के समान होता है, यह (वेदनीय कर्म) ही चारों गतियो में प्राप्त हुए जीवों को सुख तथा दु ख उत्पन्न करता है अर्थात् सात वेदनीय देव तथा मनुष्यगति में सुख को तथा असात वेदनीय नरक और तिर्यग्गति में दु ख को उत्पन्न करता है।

४—मोहनीय कर्म को मद्यपान के समान कहा गया[1] है, यह जीव को मोहित कर देता है, यह दो प्रकार का है—दर्शन मोहनीय तथा चारित्र मोहनीय, इनमें से दर्शन मोहनीय तीन प्रकार का है—सम्यक् मिश्र और मिथ्यात्त्व, शुद्ध को सम्यक्, अर्धशुद्ध को मिश्र तथा अशुद्ध को मिथ्यात्त्व कहते हैं, जिसके द्वारा केवल ज्ञान की उपलब्धि के उद्देश्य से जीवादि पदार्थों में श्रद्धा करता है उसको सम्यक्त्व कहते हैं, इसका परिणाम शिवसुख की सम्पत्ति है-जिसके उदय से जिन धर्म में न तो राग होता है और न द्वेष होता है वह मिश्र का विपाक है, वह अन्तर्मुहूर्त्तकाल तक रहता है तथा जिसके उदय से जीव हृदय के द्वारा जिन धर्म में दोष की धारणा करता है वह मिथ्यात्त्व कर्म[2] है।

दूसरा जो चारित्र मोहनीय है वह भी सक्षेप से दो प्रकार का है-कषायरूप तथा नोकषायरूप, सोलह कषाय हैं तथा नोकषाय नौ हैं क्रोध, मान, माया और लोभ, इन चारों में से प्रत्येक के चार २ भेद होने[3] से १६ कषाय हैं, अनन्तानुबन्धी कषायो का उदय होने से जीव सम्यक्त्व को नहीं पाता है, अप्रत्याख्यान कषायों का उदय होने से जीव विरताविरति को नहीं पाता है, प्रत्याख्यान कषायों का उदय होने से जीव सर्व विरति को नहीं पाता है तथा सज्वलन कषायो का उदय

---

१—जैसे मद्यपान किया हुआ मनुष्य परवश होता है उसी प्रकार मोह में विमूढ जीव परवश होता है। २—इसका विपाक संक्लिष्ट होता है। ३—अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यान, प्रत्याख्यान तथा सज्वलन, इन चार भेदों के द्वारा।

दुःस्वर नाम कर्म का उदय होने से जीव विरुद्ध स्वर वाला होता है, उसके बोलते समय लोग घृणा करते हैं।

आदेय नाम कर्म का उदय होने से जीवों की जो चेष्टा है तथा उनका जो भाषण है उसका लोग बहुमान करते हैं।

अनादेय नामकर्म का उदय होने से जीवों की चेष्टा और भाषण का बहुमान नहीं होता है।

जिस कर्म का उदय होने से जीव ससार में कीर्त्ति और यश को पाता है, उसको यशोनाम कर्म कहते हैं।

अयशो नाम कर्म का उदय होने से जीव को ससार में अकीर्त्ति और अयश की प्राप्ति होती है।

निर्माण नाम कर्म का उदय होने से जीव के देह के अङ्गों के अवयवों का निर्माण और नियमन होता है।

जिस कर्म का उदय होने से जीव सुर, असुर और नरपति आदि का पूजनीय होता है उसको तीर्थङ्कर नाम कर्म कहते हैं, उसका विपाक केवली के होता है।

७—गोत्रकर्म को कुलाल के समान कहा है[१], यह दो प्रकार का है अर्थात् इसका विपाक उच्च और नीच होता है, जिस कर्म का उदय होने से निर्धन, निर्बुद्धि तथा रूपरहित पुरुष भी ससार मे पूजा को प्राप्त होता है उसको उच्चगोत्र कर्म कहते हैं तथा जिस कर्म का उदय होने से धनवान् सुरूपवान् तथा बुद्धि में निपुण पुरुष भी ससार में निन्दा को प्राप्त होता है उसे नीच गोत्र कर्म कहते हैं।

१—जैसे कुम्भार मृत्तिका का एक तो ऐसा स्वरूप बनाता है कि वह समार का पूजनीय होता है और पुण्यकलशादि रूप माना जाता है तथा वह मृत्तिका का दूसरा स्वरूप ऐसा भी बनाता है कि जो ससार में निन्दनीय गिना जाता है जैसे मद्यघटादि, इसी प्रकार यह कर्म भी जीव को उच्च और नीच बनाता है।

होने से जीव यथाख्यात चारित्र को नहीं पाता है, तीन वेद[1] तथा हास्यादि[2] छः, ये नौ नोकषायों के भेद हैं, जिस कर्म के उदय से पुरुष में अनुराग होता है वह स्त्री वेद का विपाक है, जिस कर्म के उदय से स्त्री में अनुराग होता है वह पुरुषवेद का विपाक है तथा जिस कर्म के उदय से स्त्री और पुरुष में अनुराग उत्पन्न होता है वह नपुंसकवेद का विपाक है, जिस कर्म के उदय से किसी निमित्त से अथवा निमित्त के विना ही जीव का हास्य व्यापार होता है वह हास्य मोहनीय कर्म का विपाक है, जिस कर्म के उदय होने से जीव की सचित्त और अचित्तरूप बाह्य द्रव्यों में रति होती है वह रति मोहनीय कर्म का विपाक है, जिसके उदय होने से जीव की सचित्त और अचित्तरूप बाह्य द्रव्यों में अरति होती है वह अरति मोहनीय कर्म का विपाक है, जिसके उदय होने से निर्भय जीव मे सात प्रकार का भय उत्पन्न होता है वह भय मोहनीय कर्म का विपाक है, जिसके उदय होने से शोकरहित जीव में आक्रन्दन आदि शोक उत्पन्न होता है उसे शोक मोहनीय कर्म का विपाक जानना चाहिये तथा जिसके उदय होने से जीव में दुर्गन्ध-युक्त तथा मलीन भीतरी और बाहरी द्रव्यों में जुगुप्सा उत्पन्न होती है, उसे जुगुप्सा मोहनीय कर्म का विपाक जानना चाहिय।

५—आयु कर्म चार प्रकार का है-नरक, तिर्यक्, मनुष्य और देव, यह आयु कर्म पूर्वोक्त चारों गतियों में न तो सुख देता है और न दुःख देता है—इसका विपाक केवल इतना ही है कि सुख और दुःख के आधाररूप जीव को देहस्थित रखता है।

६—नाम कर्म को चित्रकार के समान माना गया है[3] यह गति

---

१—स्त्रीवेद, पुरुषवेद तथा नपुंसकवेद। २—हास्य, रति, अरति, भय, शोक और जुगुप्सा।

३—जैसे निपुण चित्रकार अनेक प्रकार के रंगों से सुन्दर और असुन्दर आदि अनेक प्रकार के रूपों को बनाता है उसी प्रकार यह कर्म भी जीव के सुन्दर और असुन्दर आदि अनेक रूपों को करता है।

८—आठवाँ, अन्तराय कर्म है, इस कर्म को भाण्डारिक(भण्डारी) के समान माना गया है, जैसे राजा इस संसारमें विनीत भण्डारी के द्वारा दानादि करता है किन्तु प्रतिकूल भण्डारी के द्वारा दानादि नहीं करता है, इसी प्रकार राजा के समान जीव अन्तराय भण्डारी के द्वारा दानादि करता है, अर्थात् अन्तराय रूप भण्डारी के अनुकूल होने पर दानादि करता है तथा उसके प्रतिकूल होने से ( बन्धनरूप होने से ) दानादि नहीं करता है, वह अन्तराय कर्म पाँच प्रकार है—दानान्तराय, लाभान्तराय, भोगान्तराय, उपभोगान्तराय तथा वीर्यान्तराय।

दानान्तराय कर्म का उदय होने से जीव प्रासुकदान और उसके अतुल फल को जानता हुआ भी दान नहीं कर सकता है।

लाभान्तराय कर्म का उदय होने से सर्वदा विज्ञानादि गुणों से युक्त और प्रसिद्ध होने पर भी मनुष्य के लाभ में विघ्न होता है।

भोगान्तराय कर्म का उदय होने से मनुष्यत्व के प्राप्त होने पर भी तथा भोग साधन विभव के प्राप्त होने पर भी मनुष्य विरति के न होने पर भी भोग नहीं कर सकता है अर्थात् भोग में विघ्न पड़ जाता है।

उपभोगान्तराय कर्म का उदय होने से साधनों के प्रस्तुत होने पर भी मनुष्य उपभोग नहीं कर सकता है अर्थात् उपभोग में विघ्न पड़ जाता है।

(प्रश्न) भोग और उपभोग में क्या भेद है ?

(उत्तर) एक वस्तु के एक बार सेवन करने को भोग कहते हैं, जैसे आहार और पुष्प आदि का सेवन करना भोग कहलाता है, तथा एक ही वस्तु के बारबार सेवन करने को उपभोग कहते हैं, जैसे भवन आदि का सेवन करना उपभोग कहलाता है।

वीर्यान्तराय कर्म का उदय होने से, बलवान्, नीरोग तथा योग्यावस्था सम्पन्न होने पर भी वीर्य से रहित होता है क्योंकि वीर्य में विघ्न करना ही इस कर्म का विपाक है।

इस प्रकार कर्मों तथा उसके विपाकों का यह अति संक्षेपतया वर्णन किया गया है, इनका विस्तृत वर्णन दूसरे ग्रन्थों में देख लेना

आदि भेदों में जीव को नमाता ( झुकाता ) है अत' इसे नाम कर्म कहते हैं, इस कर्म के बयालीस, सड़सठ, तिरानवे अथवा एकसौ तीन भेद नीचे लिखे अनुसार होते हैं —

गति, जाति, शरीर, अङ्गोपाङ्ग, बन्धन, सघातन, सहनन, सस्थान, वर्ण, गन्ध, रस, स्पर्श, अगुरु लघु, उपघात, पराघात, आनु पूर्वी, उच्छ्वास, आतप, उद्योत, विहायोगति, त्रस, स्थावर, बादर, सूक्ष्म, पर्याप्त, अपर्याप्त, प्रत्येक, साधारण, स्थिर, अस्थिर, शुभ, अशुभ, सुभग, दुर्भग, सुस्वर, दु'स्वर, आदेय, अनादेय, यश कीर्ति, अयश कीर्ति, निर्माण और तीर्थंकर, ये बयालीस भेद हैं। चार प्रकार की गति, पाच प्रकार की जाति, पाच शरीर, तीन अङ्ग और उपाङ्ग, छ. सहनन, छ सस्थान, वर्ण आदि चार, अगुरुलघु, उपघात, पराघात, चार प्रकार की आनुपूर्वी, उच्छ्वास, आतप, उद्योत, शुभ विहायोगति, अशुभविहा योगति, त्रस आदि बीस, निर्माण और तीर्थङ्कर, इस प्रकार सड़सठ भेद होते हैं। इन सड़सठ में पांच बन्धन, पाच सघात, वर्ण, दो गन्ध, पाच रस और आठ स्पर्श, इन छब्बीस भेदों के मिलाने से तिरानवे भेद होते हैं।

इनमें बन्धन के अवान्तर भेद मिलाने से कुल १०३ भेद होते हैं। इनके विपाक का संक्षिप्त वर्णन यह है कि —

नारक, तिर्यक्, नर और देव, यह चार प्रकार की गति है, यह औदयिक भाव मे होती है, जिसके उदय से जीव नरकपृथिवी में नारक होता है उसे नरक गति कहते हैं, इसी प्रकार शेष गतियों को भी जानना चाहिये।

एकेन्द्रिय, द्वीन्द्रिय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रिय तथा पचेन्द्रिय, ये पाँच जातिया हैं, ये क्षयोपशम भाव में होती हैं, जिसके उदय से जी

चाहिये, कर्मों का विषय अति विशाल तथा अत्यन्त गहन है, इन्हीं आठों कर्मों का क्षय होने से केवल ज्ञान की उत्पत्ति होकर जीव सिद्धिसदन पर आरूढ होता है ।

## ५ सन्नीति तथा वैराग्य ।

मनुष्य के जीवन की सफलता का आधार वास्तव में नीति ही ही है, अर्थात् मनुष्य के उभय लोक के सुख इसी पर निर्भर हैं, इस लिये यह कहना पड़ता है कि जो लोग नीति सम्पन्न हैं वे सहज में अपने कर्त्तव्य का पालन कर सुख के अधिकारी बन जाते हैं, किन्तु जो लोग इस गुण से वञ्चित[१] हैं उनका कोई भी कार्य कदापि ठीक रीति से सिद्ध नहीं होता है, फिर उनके लिये सुखप्राप्ति की आशा तो कहाँ से हो सकती है ?

बहुत से लोग अपनी अज्ञानता के कारण नीति शब्द का यह भाव समझते हैं कि छल, कपट, माया और दम्भादि के द्वारा अपने कार्य को सिद्ध कर लेना, इसी का नाम नीति है, वे प्राय व्यवहार में कहा भी करते हैं कि—"हमने ऐसी नीति ( चाल ) चली कि हमारा कार्य शीघ्र ही सिद्ध हो गया," नीति शब्द का यह अर्थ समझना वास्तव में उनकी भ्रान्ति[२] है, हाँ अलबत्ता इसको कुनीति अवश्य कहा जा सकता है, क्योंकि नीति शब्द का अर्थ ढग, शैली और रीति भी है, इस लिये निकृष्ट ढग, शैली और तरीके से कार्य के सिद्ध करने में कुनीति का ही अवलम्बन[३] कहा जा सकता है । बहुत से लोग इस कुनीति का अवलम्बन कर कार्य सिद्धि के पश्चात् अपने को अति बुद्धिमान और दूसरों को महामूर्ख समझा करते हैं, वे सोचते हैं कि "देखो हमने अपनी बुद्धिमानी से किस प्रकार दूसरों की आखों में धूल झोंक कर अपना काम बना लिया, इसलिये हम बडे नीतिज्ञ हैं" परन्तु वास्तव में उनका यह व्यवहार मानुषी धर्म से बाहर तथा दम्भ

१—रहित । २—भूल । ३—आश्रय, सहारा ।

एकेन्द्रियों में उत्पन्न होता है उसे एकेन्द्रिय कहते हैं, इसी प्रकार शेष जातियों को भी जान लेना चाहिये।

औदारिक, वैक्रिय, आहारक, तैजस और कार्मण, ये पाँच शरीर हैं, जिस कर्म के उदय से औदारिक शरीर होता है उसे औदारिक नाम कर्म कहते हैं, इसी प्रकार शेष कर्मों को भी जान लेना चाहिये।

जिस कर्म के उदय से अङ्गों और उपाङ्गों का विभाग होता है उसको अङ्गोपाङ्ग नाम कर्म कहते हैं, शिर, वक्ष स्थल, उदर, पृष्ठ, दो बाहु और दो उरु, ये आठ अङ्ग हैं, अङ्गुलि आदि उपाङ्ग कहलाते हैं, इनमें से आदि तीन शरीरों के अङ्गोपाङ्ग होते हैं किन्तु पिछले दो शरीरों के नहीं होते हैं।

एक शरीर के दूसरे से सम्बन्ध को बन्धन कहते हैं, औदारिक का औदारिक से, औदारिक का तैजस से, औदारिक का कार्मण से तथा औदारिक का तैजस और कार्मण से बन्धन होता है, औदारिकत्व दशा में जीव ने जिन औदारिक पुद्गलों को बांधा है तथा और भी जो बध्यमान औदारिक पुद्गल हैं—उन सब पुद्गलों का जो परस्पर में सम्बन्ध करता है—उसे जतु[1] के समान औदारिक बन्धन जानना चाहिये, इसी प्रकार औदारिक और तैजस का, औदारिक और कार्मण का तथा औदारिक, तैजस और कार्मण का बन्धन जान लेना चाहिये, वैक्रिय का वैक्रिय से, वैक्रिय का तैजस से, वैक्रिय का कार्मण से, तथा वैक्रिय का तैजस और कार्मण से बन्धन होता है, यहाँ भी यह जान लेना चाहिये कि जीव ने वैक्रियत्व में जिन वैक्रिय पुद्गलों को बाँधा है तथा दूसरे जो और भी बध्यमान वैक्रिय पुद्गल हैं उन सब पुद्गलों का परस्पर में जो सम्बन्ध करता है वह जतु के समान वैक्रिय बन्धन है, इसी प्रकार वैक्रिय और तैजस के, वैक्रिय और कार्मण के

१—लाख।

और अज्ञान का फलरूप है क्योंकि माया और दम्भादि के द्वारा किसी कार्य का सम्पन्न करना महा पापरूप तथा कुगति में ले जाने का एक प्रधान साधन है।

(प्रश्न) कृपा करके नीति शब्द के यथार्थ अर्थ का कुछ विवेचन कीजिये।

(उत्तर) "णीञ् प्रापणे" इस धातु से भाव, करण अथवा अधिकरण कारक में क्ति प्रत्यय होने से नीति शब्द की यह व्युत्पत्ति होती है कि "नयन कार्यस्य सिद्धिकोटि प्रापण नीति" अर्थात् कार्य को सिद्धिकोटि में पहुँचाने को नीति कहते हैं, तात्पर्य यह है कि यथार्थतया[1] अपने कर्त्तव्य के पालन को नीति कहते हैं, जो लोग इस नीति (यथार्थतया स्वकर्त्तव्य पालन) को जानते अथवा समझते हैं, उन्हें नीतिज्ञ कहते हैं, इन्हीं नीतिज्ञों का वाक्य प्रमाणरूप माना जाता है[2] तथा इन्हीं नीतिज्ञों के बनाये हुए शास्त्र "नीतिशास्त्र" कहलाते हैं[3], ऊपर लिखे अनुसार नीति शब्द का अर्थ यदि स्वकर्त्तव्य पालन न माना जावे तो यह बात[4] कभी घटित नहीं हो सकती है, करण कारक में नीति शब्द की व्युत्पत्ति यह होती है कि "नीयते कार्यं सिद्धिकोटिम्प्राप्यतेऽनया, यद्वानयति कार्यं सिद्धिकोटिम्प्रापयति जनोऽनया, इति नीति" अर्थात् जिसके द्वारा मनुष्य अपने कार्य को सिद्धिकोटि (सिद्धिभाव) को पहुँचाता है उसका नाम नीति है, इस व्युत्पत्ति के करने पर *कार्यविधान की शैली, ढंग अथवा रीति का नाम नीति है*[5]।

---

१—ठीक रीति से। २—इसीलिये लोग अपने विषय की पुष्टि में लिखा करते हैं कि "नीतिज्ञों का कथन है" इत्यादि। ३—इसीलिये लेखक जन अपने विषय के वर्णन में उसकी पुष्टि के लिये नीतिशास्त्र का प्रमाण दिया करते हैं। ४—नीतिज्ञों के वाक्य का तथा नीतिशास्त्रों का प्रमाणरूप होना।

५—नीति शब्द का यही अर्थ मान कर लोक में भी मनुष्य कहा करते हैं कि "मैंने नीतिपूर्वक (अर्थात् अच्छे ढंग से) अपने कार्य का अनुष्ठान किया इसलिये वह सिद्धि को प्राप्त हो गया" इत्यादि।

तथा वैक्रिय, तैजस और कार्मण के बन्धन को जान लेना चाहिये, आहारक का आहारक से, आहारक का तैजस से, आहारक का कार्मण से तथा आहारक का तैजस और कार्मण से बन्धन होता है, इस विषय में भी यह समझ लेना चाहिये कि जीव ने आहारकत्त्व स्वरूप से जो आहारक के पुद्गलों को बाँधा है तथा दूसरे जो और भी बध्य मान आहारक पुद्गल हैं उन सब पुद्गलों का परस्पर में जो सम्बन्ध करता है वह जतु के समान आहारक बन्धन है, इसी प्रकार आहारक और तैजस के आहारक और कार्मण के तथा आहारक, तैजस और कार्मण के बन्धन को जान लेना चाहिये, इसी प्रकार तैजस का तैजस से तथा तैजस का कार्मण से बन्धन जान लेना चाहिये।

संघातन नाम कर्म किसी न किसी के साथ में संघातन करता है, औदारिक संघात से वैक्रिय संघात तक एक कर्म जानना चाहिये, देखो! संघातन कर्म का उदय होने पर औदारिक आदि शरीरों के जो पुद्गल जिस स्थान में होते हैं वे उसी स्थान में स्थित रहते हैं।

वज्रर्षभनाराच, ऋषभनाराच, नाराच, अर्धनाराच, कीलिका तथा सेवार्त, ये छः संहनन हैं, ऋषभ को पट्ट के समान तथा वज्र को कीलिकाओं के समान जानना चाहिये, उन दोनों के गाढ़ बन्ध को नाराच कहते हैं, जिस कर्म का उदय होने पर जीव में वज्रर्षभ संहनन होता है उसको वज्रर्षभ नाम कर्म कहते हैं, इसी प्रकार अन्य भी संहननों के विषय में जान लेना चाहिये।

समचतुरस्र, न्यग्रोधमण्डल, सादि, वामन, कुब्ज तथा हुण्डक, ये संस्थान हैं, समान लम्बाई चौड़ाई वाले को समचतुरस्र कहते हैं, अधिक ऊँचाई वाले को न्यग्रोध मण्डल कहते हैं, बृहत् कोष्ठ को सादि कहते हैं, ह्रस्व को वामन कहते हैं, नीचले भाग में तिर्यक् को कुब्ज कहते हैं, तथा सब ओर असंस्थित को हुण्डक कहते हैं, जिस कर्म का उदय होने से जीव में चतुरस्रसंस्थान होता है उसे चतुरस्र संस्थान नामकर्म कहते हैं, इसी प्रकार अन्यों के विषय में भी जान लेना चाहिये।

ऐसे लोग दिखावे के लिये (अपनी स्वार्थ सिद्धि के उद्देश्य[1] से) माला जपना आदि सत्कर्म किया करते हैं तथा चौथा भङ्ग उन लोगों में घटित होता है कि जो अविवेक से अन्धे, मोहान्धकार से आवृत्त हृदय, देव गुरु और धर्म के निन्दक तथा उदरम्भरि[2] होते हैं—ऐसे लोगों के हृदय में दुर्भाव सदा ही बना रहता है तथा उसी का आश्रय लेकर वे परधन हरणादि दुष्कर्मों को करते हैं, इनमें से प्रथम भङ्ग उत्तम है, दूसरा भङ्ग मध्यम है, तीसरा भङ्ग अधम है तथा चौथा भङ्ग अधमाधम ( महानिकृष्ट ) है, सत्य पूछो तो विशेषतया[3] इन्हीं चतुर्थ भङ्गशाली[4] पुरुषों ने इस भारत की अवनति का मूलारोपण किया है तथा कर रहे हैं, इन्हीं के दुर्धर्ष[5] व्यवहार ने भारत को गारत किया है, इन्हीं के अति भयानक व्यवहार से सैकड़ों सहस्रों धर्मशील पुरुषों ने भी सहस्रों यमयातनाओं का सहन किया है, इन्हीं के भयावह[6] दुराचार से सहस्रों कुलकामिनियों की पातिव्रत धर्म प्रभा इस ससार में विलीन हो चुकी है, इन्हीं के असह्य[7] आतक से असख्य हत्याकाण्डों ने भारत जननी के हृदय को विह्वल[8] और प्रकम्पित कर दिखाया है, इन्हीं के भयङ्कर दुर्वृत्त[9] ने सहस्रों भ्रूणहत्याओं और बाल हत्याओं को अग्रसर कर भारत माता के सिर पर महापातक का भार लादा है, इन्हीं के दुर्धर प्रभाव ने अपनी पिटारी में से चौर्य, जारी, आक्रोश, डाका, परापकार, और हिंसा आदि भीषण शस्त्रों को निकाल कर उनसे भारतवासियों के सुख, शान्ति, नीरोगता, चित्त-नैर्मल्य और धर्मनिष्ठा आदि सद्गुणों का सत्यानाश कर डाला है, कहाँ तक लिखें इन्हीं के निरङ्कुश व्यवहार ने इस पवित्र भूमि पर

१—इसलिये कि लोग हमें धर्मशील जानकर हमारी पूजा प्रतिष्ठा करें और हमारे स्वार्थ की सिद्धि हो। २—अपने पेट को भरने वाले। ३—खास कर। ४—चौथे भग का सेवन करने वाले ॥ ५—भयङ्कर। ६—भयानक। ७—न सहने योग्य। ८—व्याकुल। ९—दुराचार।

वर्णनाम कर्म का उदय होने से जीव के शरीर के वर्ण—कृष्ण, नील, लोहित, हारिद्र और शुक्ल होते हैं।

गन्ध नाम कर्म का उदय होने से जीवों का शरीर गन्ध के द्वारा सुरभिगन्ध अथवा दुरभिगन्ध होता है। तिक्त, कटु, कषाय, अम्ल और मधुर, ये पाँच रस हैं। जिस रस नाम कर्म का उदय होने से ये रस जीव शरीरों के भक्ष्य होते हैं, उसे रस नाम कर्म कहते हैं।

गुरु, लघु, मृदु, कठिन, स्निग्ध, रूक्ष, शीत और उष्ण, ये आठ स्पर्श हैं—स्पर्श नाम कर्म का उदय होने से जीव शरीर के ये आठ स्पर्श होते हैं।

अगुरु लघुनाम कर्म का उदय होने से जीवों का शरीर न तो गुरु होता है और न लघु होता है।

जिस कर्म का उदय होने से देह में स्थित जीव अपने अङ्ग के अवयवों का उपघात करता है वह उपघात कर्म का विपाक है। जिस कर्म का उदय होने से जीव दूसरे जीवों के अङ्ग के अवयवों का आघात करता है उसे पराघात नाम कर्म का विपाक जानना चाहिये।

नारक, तिर्यक्, नर और अमर, इन भवों में अन्तरगति के द्वारा आनुपूर्वी का उदय होता है, वह चार प्रकार की है—नरकायु का उदय होने पर वक्रगति के द्वारा गमन करते हुए जीव की नरकानुपूर्वी का नरक में ही उदय होता है, अन्यत्र उसका उदय नहीं होता है, इसी प्रकार तिर्यक्, मनुष्य और देवगतियों के विषय में भी जान लेना चाहिये, तात्पर्य यह है कि इन गतियों में भी वक्रगति के द्वारा गमन करते हुए जीव की उन्हीं आनुपूर्वियों का वहाँ उदय होता है, अन्यत्र उनका उदय नहीं होता है। जिस कर्म का उदय होने पर जीव में प्राणापान की निष्पत्ति[1] होती है उसे उच्छ्वास नाम कर्म कहते हैं, उसका विपाक शरीर में होता है।

१—सिद्धि।

वन २ भयङ्कर दृश्यों का आविर्भाव किया है कि जिनको देखकर हृदय फटता है, कलेजा काँपता है, मन विह्वल होता है और उनका उल्लेख करते हुए अश्रुधारा बहती है तथा लेखनी काँपती है, इसलिये इस विषय में विशेष उल्लेख न कर कहना केवल इतना है कि हे भाइयो! अपने हृदयों में सद्भाव वा सुनीति को आश्रय देकर अपने सत्कर्त्तव्य का पालन करो कि जिससे तुम्हारा मानव जन्म सफल हो तथा तुम सुख और शान्ति के अधिकारी बनो।

(प्रश्न) अब कृपा करके कुछ वैराग्य विषय का वर्णन कीजिये।

(उत्तर) वैराग्य का विषय अति विस्तृत है तथापि तुम्हारी इच्छा के अनुसार अति सक्षेप से उसका थोड़ा सा विवेचन किया जाता है—

ससार में सर्वोत्तम मानव जन्म को पाकर मनुष्य को उचित है कि वह पूर्व कही हुई सुनीति ( सद्भावना ) को हृदय में रख कर सत्सङ्ग, स्वाध्याय, गुरु सेवा और गुरूपदेश आदि साधनों को प्राप्त कर उनके द्वारा सत्यज्ञान का सपादन करे, क्योंकि सत्यज्ञान के बिना राग द्वेष नहीं हटता है—और उसके न हटने से वैराग्य नहीं होता है, तात्पर्य यह है कि यथार्थ ज्ञान की प्राप्ति से ही रागद्वेष की निवृत्ति होकर वैराग्य की उत्पत्ति होती है, किञ्च ज्ञान के उत्पन्न होने पर भी यदि रागद्वेष की निवृत्ति के द्वारा विरति (विरक्ति वा वैराग्य) उत्पन्न न हो तो समझ लेना चाहिये कि अभी यथार्थ ज्ञान ठीक रीति से उत्पन्न नहीं हुआ है क्योंकि पूर्वाचार्यों ने विरति को ही ज्ञान का फल माना[1] है, देखो! शास्त्रों में कहा है कि—

**तद्ज्ञानमेव न भवति, यस्मिन्नुदिते विभाति रागगणः।**
**तमसः कुतोऽस्ति शक्तिर्दिनकर किरणाग्रतः स्थातुम्॥१॥**

---

१—श्रीमान् आर्यश्याम ने कहा है कि "ज्ञानस्य फलं विरति" अर्थात् ज्ञान का फल विरति है।

जिस कर्म का उदय होने पर जीव का शरीर तापयुक्त होता है, उसे आताप नामकर्म का विपाक जानना चाहिये।

जिस कर्म का उदय होने पर जीव अनुष्ण देह के द्वारा उद्योत करता है, उसे उद्योत[1] नाम कर्म कहते हैं, यह खद्योत[2] आदि में जानना चाहिये।

जिस कर्म का उदय होने पर जीव वृषभगति के समान गति से गमन करता है उसे शुभ विहगगति कहते हैं, यह गति हस आदि की होती है तथा जिस कर्म का उदय होने पर जीव कुत्सित गति के द्वारा गमन करता है उसे अशुभ विहगगति कहते हैं, यह गति उष्ट्र[3] आदि की होती है। त्रस, वादर, पर्याप्त, प्रत्येक, स्थिर, शुभ, सुभग, सुस्वर, आदेय और यश, इनको त्रसादि दशक कहते हैं, इनमें से पहिले चार आदिम तथा पिछले छः उपरिम कहलाते हैं।

स्थावर, सूक्ष्म, अपर्याप्त, साधारण, अस्थिर अशुभ, दुर्भग, दु स्वर, अनादेय और अयश, इन को स्थावर दशक कहते हैं। इस (स्थावर दशक) में से पहिले चार आदिम कहलाते हैं, सूक्ष्मादि त्रिक को उपरिम कहते हैं तथा अस्थिर आदि छः को उपरि कहते हैं, इन के विपाक का भेद इस प्रकार है कि —

त्रस नामक कर्म का उदय होने पर जीव द्वीन्द्रियादि जाति वाले जीवों में उत्पन्न होता है।

स्थावर नाम कर्म का उदय होने से वह पृथिवी आदि में उत्पन्न होता है।

बादर नाम कर्म का उदय होने से जीव नियमपूर्वक बादरकाय होता है।

सूक्ष्म नाम कर्म का उदय होने से सूक्ष्म काय होता है तथा उस का आयु अन्तर्मुहूर्त्त का होता है।

---

१—प्रकाश। २—जुगनू। ३—ऊँट।

अर्थात्—वास्तव में उसे ज्ञान ही नहीं समझना चाहिये कि जिसका उदय होने पर भी रागादि दोषों का समूह चमकता (बना) रहे भला सूर्य की किरणों के आगे अन्धकार से ठहरने की शक्ति कहा से हो सकती है ॥१॥

बस उक्त कथन से यह बात सिद्ध होगई कि यथार्थ ज्ञान के उत्पन्न होने से रागादि दोष निवृत्त हो जाते हैं तथा उनकी निवृत्ति होने से वैराग्य उत्पन्न होता है और वैराग्य के उत्पन्न होने से मोह का विनाश हो जाता है और उसका विनाश हो जाने से मनुष्य अपने कर्त्तव्य के पालन के द्वारा सुखधाम को प्राप्त होता है[१]।

(प्रश्न) आपके इस कथन से तो यह सिद्ध होता है कि ज्ञान ही मोक्ष का साधन है, तो फिर इस दशा में सत्क्रिया की कुछ भी आवश्यकता नहीं रहती है।

(उत्तर) यह तुम्हारा प्रश्न अविचारितवत् है क्योंकि हम पूर्व ही लिख चुके हैं कि "यथार्थ ज्ञान के उत्पन्न होने से रागादि दोष निवृत्त हो जाते हैं तथा उनकी निवृत्ति होने से वैराग्य उत्पन्न होता है और वैराग्य के उत्पन्न होने से मोह का विनाश हो जाता है और उसका विनाश हो जाने से मनुष्य अपने कर्त्तव्य के पालन द्वारा सुखधाम को प्राप्त होता है", बस इस कथन के द्वारा यह स्पष्टतया बतला दिया गया है कि ज्ञान और क्रिया दोनों से मुक्ति होती है, क्योंकि ज्ञान के विना क्रिया और क्रिया के विना ज्ञान अकिञ्चित्कर होता है[२]। देखो! कोई

१—इसी जैन सिद्धान्त का अनुसरण कर कपिलादि शास्त्रकारों ने भी इसी सिद्धान्त को निर्धारित किया है कि "ऋतेज्ञानान्न मुक्तिः" अर्थात् ज्ञान के विना मुक्ति नहीं होती है। २—शास्त्रों में ज्ञान से रहित जन को अन्धे के समान और क्रिया से रहित जन को पँगले (लूले) के समान कहा है—अन्धा मनुष्य चल सकता है लेकिन नेत्र रहित होने के कारण यथेष्ट स्थान पर नहीं पहुँच सकता है, लूला मनुष्य यथेष्ट स्थान व उसके मार्ग को देखता है परन्तु चल नहीं सकता

जिस कर्म का उदय होने से आहारपर्याप्ति, शरीरपर्याप्ति, इन्द्रिय पर्याप्ति, प्राणापानपर्याप्ति, भाषापर्याप्ति और मन पर्याप्ति, इन छ पर्याप्तियों में से चार, पाच अथवा छ ओं पर्याप्तियों की निष्पत्ति[1] करता है तथा एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रिय और सञ्ज्ञिओं की निष्पत्ति करता है उसको पर्याप्त नाम कर्म कहते हैं।

इतर (अपर्याप्त) नाम कर्म का उदय होने से पूर्वोक्त पर्याप्ति आदि की निष्पत्ति नहीं होती है।

जिस कर्म का उदय होने से एक एक जीव में एक २ औदारिक आदि शरीर होता है उसे प्रत्येक नाम कर्म कहते हैं।

जिस कर्म का उदय होने से अनन्त जीवों का एक औदारिक शरीर होता है उसको साधारण नाम कर्म कहते हैं।

जिस कर्म का उदय होने से शरीर में अङ्गावयवों की स्थिररूपतया निष्पत्ति होती है उसको स्थिर नाम कर्म कहते हैं।

जिस कर्म का उदय होने से शरीर में अङ्गावयवों की अस्थिररूपतया निष्पत्ति होती है, उसको अस्थिर नाम कर्म कहते हैं।

जिस कर्म का उदय होने से शरीर में सिर आदि अङ्गावयवों की शुभरूपतया निष्पत्ति होती है उसको शुभनाम कर्म कहते हैं।

जिस कर्म का उदय होने से शरीर में अङ्गावयवों की अशुभरूपतया निष्पत्ति होती है उसको अशुभ नाम कर्म कहते हैं।

सुभग नाम कर्म का उदय होनेसे जीव सर्व जनप्रिय[2] होता है।

दुर्भग नाम कर्म का उदय होने से जीव सकल लोक का अप्रिय होता है।

सुस्वर नाम कर्म का उदय होने से जीव सुस्वर शब्द वाला होता है।

---

१—रचना, सिद्धि। २—सब लोगों को प्यारा।

रोगी मनुष्य अपने रोग की अनुभूत औषधि को चाहे जानता भी हो तथापि वह जब तक उसका उपयोग व सेवन नहीं करेगा तब तक उसका रोग कदापि दूर नहीं होगा, इसी प्रकार यदि कोई रोगी बिना जाने चाहे कितनी ही औषधियों का सेवन क्यों न करे उसका भी रोग निवृत्त नहीं हो सकता है।

(प्रश्न) यदि ज्ञान और क्रिया, दोनों से मोक्ष की प्राप्ति होती है तो "ऋते ज्ञानान्न मुक्तिः" यह सिद्धान्त निर्मूल हो जाता है।

(उत्तर) तुम बडी ही अज्ञानता का प्रश्न करते हो, उक्त सिद्धान्त निर्मूल नहीं होता है, किन्तु ज्ञान की कथञ्चित् प्रधानता दिखलाने के लिये उक्त कथन किया गया है, क्योंकि *ज्ञान के उत्पन्न होने पर ही* क्रिया में प्रवृत्ति होती[1] है, बस ज्ञानपूर्वक क्रिया में प्रवृत्ति होने से मोक्ष की प्राप्ति होती है, इसलिये ज्ञान और क्रिया (*दोनों ही मिश्रित*) मोक्ष साधन रूप हैं।

*(प्रश्न) ज्ञान के उत्पन्न होने पर रागादि दोष क्यों निवृत्त होजाते हैं।*

(उत्तर) यह नियम है कि विपक्षी[2] साधन के प्रबल होने पर पूर्ववर्त्ती[3] विरोधी पदार्थ नष्ट हो जाता है, जैसे शीतोत्पन्न, रोमहर्ष और कम्प आदि धर्म अग्नि की प्रबलता होने पर समूल नष्ट हो जाते हैं।

(प्रश्न) यह तो हमने माना कि *यथार्थ* ज्ञान के उत्पन्न होने पर रागादि दोष निवृत्त हो जाते हैं परन्तु कृपा करके यह तो बतलाइये कि वे किस रीति से निवृत्त होते हैं ?

---

है, हां वे अन्धे और लूले मिलकर दोनों ही यथेष्ट स्थान पर पहुँच सकते हैं। इस प्रकार कि-लूला मनुष्य अन्धे मनुष्य के कन्धे पर बैठकर उसे मार्ग बतलाता चले और अन्धा मनुष्य लूले मनुष्य के बतलाये हुए मार्ग पर चलता रहे। बस यही ज्ञान और क्रिया के विषय में जान लेना चाहिये।

१—जो जानता ही नहीं है वह क्या कर सकता है अतएव कहा गया है कि—"*अन्नाणी किं काही*" अर्थात् अज्ञानी क्या कर सकता है।
२—विरोधी।
३ पहिले वाला।

दुःस्वर नाम कर्म का उदय होने से जीव विरुद्ध स्वर वाला होता है, उसके बोलते समय लोग घृणा करते हैं।

आदेय नाम कर्म का उदय होने से जीवों की जो चेष्टा है तथा उनका जो भाषण है उसका लोग बहुमान करते हैं।

अनादेय नामकर्म का उदय होने से जीवों की चेष्टा और भाषण का बहुमान नहीं होता है।

जिस कर्म का उदय होने से जीव ससार में कीर्त्ति और यश को पाता है, उसको यशोनाम कर्म कहते हैं।

अयशो नाम कर्म का उदय होने से जीव को ससार में अकीर्त्ति और अयश की प्राप्ति होती है।

निर्माण नाम कर्म का उदय होने से जीव के देह के अङ्गों के अवयवों का निर्माण और नियमन होता है।

जिस कर्म का उदय होने से जीव सुर, असुर और नरपति आदि का पूजनीय होता है उसको तीर्थङ्कर नाम कर्म कहते हैं, उसका विपाक केवली के होता है।

७—गोत्रकर्म को कुलाल के समान कहा है[1], यह दो प्रकार का है अर्थात् इसका विपाक उच्च और नीच होता है, जिस कर्म का उदय होने से निर्धन, निर्बुद्धि तथा रूपरहित पुरुष भी ससार में पूजा को प्राप्त होता है उसको उच्चगोत्र कर्म कहते हैं तथा जिस कर्म का उदय होने से धनवान् सुरूपवान् तथा बुद्धि में निपुण पुरुष भी ससार में निन्दा को प्राप्त होता है उसे नीच गोत्र कर्म कहते हैं।

---

१—जैसे कुम्भार मृत्तिका का एक तो ऐसा स्वरूप बनाता है कि वह समार का पूजनीय होता है और पुण्यकलशादि रूप माना जाता है तथा वह मृत्तिका का दूसरा स्वरूप ऐसा भी बनाता है कि जो ससार में निन्दनीय गिना जाता है जैसे मद्यघटादि, इसी प्रकार यह कर्म भी जीव को उच्च और नीच बनाता है।

(उत्तर) यथार्थज्ञान के उत्पन्न होने पर मनुष्य संसार तथा संसारवर्त्ती पदार्थों के यथार्थ तत्त्व को जान लेता है तथा उनकी अनित्यता की भावना उसके हृदयङ्गत[1] हो जाती है, ऐसा होने पर ममत्त्व छूट कर उसमें समता का परिणाम उत्पन्न होता है, ममत्त्व के छूटने से राग की निवृत्ति हो जाती है तथा समता के परिणाम से राग का साथी द्वेष भी कपूर हो जाता है।

(प्रश्न) अब कृपया यह बतलावें कि राग और द्वेषादि की निवृत्ति होने पर वैराग्य क्यों उत्पन्न होता है ?

(उत्तर) अभी कहा जा चुका है कि—यथार्थ ज्ञान के उत्पन्न होने पर सद्भावना के द्वारा ममत्त्व छूट जाता है, जो कि राग का कारण है, ममत्वरूपी कारण का नाश होने से उसका कार्य्य राग भी समूल नष्ट हो जाता है, राग के विनष्ट होने से उसका साथी[2] अपने प्रबल शत्रु समता परिणाम[3] को देख कर स्वयमेव विलीन[4] हो जाता है, इस प्रकार राग और द्वेष के निवृत्त हो जाने से तथा समता परिणाम के उत्पन्न होने से—यथार्थ ज्ञानजन्य[5] सद्भावना का अखण्ड[6] विकाश हो जाता है तथा उसका विकाश होने से संसार और संसारवर्त्ती पदार्थों में मनोवृत्ति की तनिक भी आसक्ति नहीं होती है, बस इसी अनासक्ति का नाम वैराग्य है।

(प्रश्न) वैराग्य के उत्पन्न होने पर मोह की निवृत्ति क्यों होती है?

(उत्तर) देखो ! कारण के बिना कोई कार्य नहीं होता है अर्थात् सब ही कार्य अपने २ कारण से उत्पन्न होते हैं, मोह का कारण भी

१—हृदय में स्थित। २—राग का साथी द्वेष इसलिये है कि राग के ही होने पर विरोधी साधन में द्वेष होता है।

३—समता परिणाम द्वेष का प्रबल शत्रु इसलिये है कि इसके होने पर प्राणी की द्वेष बुद्धि रसातल को पहुँच जाती है, सत्य है जिसकी सब पर सम दृष्टि है वह द्वेष किस पर करेगा। ४—नष्ट। ५—यथार्थ ज्ञान से उत्पन्न। ६—पूर्ण।

अर्थधार कर जो पढ़ै, समता रस में झूल[१]।
कटैं[२] पाप सब पाछला[३], मन को रोके मूल ॥७५॥
कर्म करैं ते बावरे, काटे तोहिं ते शूर।
कर्म बीज संसार का, कर्म बिगाडे नूर[४] ॥७६॥
क्षमा जगत में नूप[५] है, क्षमा करो सब कोय।
क्षमा धारि शिवसुख लहै, क्षमा धारि धन होय॥७७॥
गरब करो मत जीवड़ा[६], गरबहि अपयश धाम।
गरब थकी[७] चक्री[८] गले, गरब महा निकाम[९] ॥७८॥
नर भव रतनहिं पाय करि, तू संचय कर ज्ञान।
नर नरभव खोओ मती, पाओ मोक्ष सुधाम[१०] ॥७९॥
घट में अमृत राखल्यो[११] करो जहर को दूर।
सुघट[१२] बनाओ हृदय को, राखो विष तें दूर ॥८०॥
चर अरु अचर जगत अहै[१३], जीव चराचर जान।
चर अरु अचरहि कर्म है, समुझो चतुर सुजान ॥८१॥
छल कबहूँ तुम ना करहु, करहीं नीच गँवार।
छल करि चहुँगति रुलें[१४], छल से होत खवार[१५] ॥८२॥
जतना में जैनी बसैं, जतना जैन समाय[१६]।
जतना नहिं जिस जीव में, जतन अजतना थाय ॥८३॥

---

सिव्या होय, सेवाव्या होय, सेवता ने भलाजाणया होय तथा मुझे रायसी, देवसी, पक्षी, चौमासी, सवत्सरी सम्बन्धी कोई पाप लगा होय तो मिच्छामि दुक्कडं ॥"

१—निमग्न होकर। २—यहा से ककका बत्तीसी लिखी जाती है। ३—पिछले। ४—कान्ति, शोभा। ५—मनुष्य। ६—हे जीव। ७—अभिमान से। ८—नष्ट हुए। ९—निकम्मा। १०—उत्तम स्थान। ११—रख लो। १२—सुघड। १३—है। १४—चारों गतियों में भटकता है। १५—पवाद। १६—रहती है।

(उत्तर) यथार्थज्ञान के उत्पन्न होने पर मनुष्य संसारवर्त्ती पदार्थों के यथार्थ तत्त्व को जान लेता है तथा उनकी अनित्यता की भावना उसके हृदयङ्गत[1] हो जाती है, ऐसा होने पर ममत्त्व छूट कर उसमें समता का परिणाम उत्पन्न होता है, ममत्त्व के छूटने से राग की निवृत्ति हो जाती है तथा समता के परिणाम से राग का साथी द्वेष भी कपूर हो जाता है।

(प्रश्न) अब कृपया यह बतलावें कि राग और द्वेषादि की निवृत्ति होने पर वैराग्य क्यों उत्पन्न होता है?

(उत्तर) अभी कहा जा चुका है कि—यथार्थ ज्ञान के उत्पन्न होने पर सद्भावना के द्वारा ममत्त्व छूट जाता है, जो कि राग का कारण है, ममत्त्वरूपी कारण का नाश होने से उसका कार्य्य राग भी समूल नष्ट हो जाता है, राग के विनष्ट होने से उसका साथी[2] अपने प्रबल शत्रु समता परिणाम[3] को देख कर स्वयमेव विलीन[4] हो जाता है, इस प्रकार राग और द्वेष के निवृत्त हो जाने से तथा समता परिणाम के उत्पन्न होने से—यथार्थ ज्ञानजन्य[5] सद्भावना का अखण्ड[6] विकाश हो जाता है तथा उसका विकाश होने से संसार और संसारवर्त्ती पदार्थों में मनोवृत्ति की तनिक भी आसक्ति नहीं होती है, बस इसी अनासक्ति का नाम वैराग्य है।

(प्रश्न) वैराग्य के उत्पन्न होने पर मोह की निवृत्ति क्यों होती है?

(उत्तर) देखो! कारण के बिना कोई कार्य नहीं होता है अर्थात् सब ही कार्य अपने २ कारण से उत्पन्न होते हैं, मोह का कारण भी

१—हृदय में स्थित। २—राग का साथी द्वेष इसलिये है कि राग के ही होने पर विरोधी साधन में द्वेष होता है।

३—समता परिणाम द्वेष का प्रबल शत्रु इसलिये है कि इसके होने पर प्राणी की द्वेष बुद्धि रसातल को पहुँच जाती है, सत्य है जिसकी सब पर सम दृष्टि है वह द्वेष किस पर करेगा। ४—नष्ट। ५—यथार्थ ज्ञान से उत्पन्न। ६—पूर्ण।

झटपट देवहु दान को, झटपट शीलहिं धार।
झटपट तपसा[1] आदरहु, झटपट भाव सुधार ॥८४॥
नना नगन ना होय कर, नना मनुज भव पाय।
नना परिग्रह छाँड़ि कर, नना मोक्ष लै जाय ॥८५॥
टका गृहस्थी मूल है, टका संजम[2] को नाश।
टका टका के वश पड़े, टका शरीर विनाश ॥८६॥
ठठा ठगन के नगर में, ठठा वसीजो[3] आय।
ठठा तुहूं छाड़े नहीं, ठठा अनन्त ठगाय ॥८७॥
डर परभव का नित करो, डर से सुधरै काज।
डर से जो डरपे नहीं, डर विन होय अकाज[4] ॥८८॥
ढूंढ्यो सब जग छानि के, ढूंढ़ो आप मझार[5]।
ढूंढेहूं नहिं पाइयो, ढूंढ्यो अनतीवार[6] ॥८६॥
णणाविधी का भेपधरि, णणा[7] कर्म कराय।
णणा[8] विधि का काम करि, णणा[9] गति में जाय ॥६०॥
तारो श्री भगवान्‌जी, तारो चन्द्र कहाय।
तारो घर के द्वार पर, तारो सबहि समाय ॥६१॥
थिर[10] नहि तन धन है सबै, थिर नहि योवन धाम[11]।
थिर नहि चक्रि[12] तिथकरा[13], थिर नहि ब्रह्मा श्याम ॥६२॥
दान[14] मान सबही करैं, दानहि होत समाधि[15]।
दान[16] दरिद्रहुँ नसत है, नाशै दुरित[17] उपाधि ॥६३॥

---

१—तपस्या । २—सयम । ३—रहना । ४—विगाड । ५—आप में । ६—अनन्तवार । ७—अनेक । ८—अनेक ६—अनेक । १०—स्थिर । ११—घर । १२—चक्री । १३—तीर्थंकर । १४—दानसे । १५—सुख । १६—दान से । १७—पाप ।

मूर्च्छा वा आसक्ति है, उस आसक्तिरूपी कारण के नष्ट हो जाने से उसका कार्य मोह कैसे रह सकता है ?

(प्रश्न) मोह का विनाश होने पर मनुष्य अपने कर्त्तव्य पालन के द्वारा सुख धाम को कैसे प्राप्त होता है ?

(उत्तर) मोह का विनाश होने पर मनुष्य की चित्त वृत्ति इधर उधर नहीं भटकती है, अर्थात् स्थिर रूप हो जाती है, उसके स्थिर होने से बन्धन की हेतु रूप दुर्वासनाओं का प्रादुर्भाव[1] नहीं होता है, उनका प्रादुर्भाव न होने से मनुष्य सर्वदा शास्त्रोक्त मर्यादा का अनुसरण कर अपने कर्त्तव्य का पालन करता रहता है और ऐसा करने से उसे सुखधाम की प्राप्ति होती है।

(प्रश्न) आपने कृपा करके वैराग्य तथा उसकी प्राप्ति का अच्छा विवेचन किया, अब कृपा करके कुछ ऐसे साधनों का वर्णन कीजिये कि जिनके परिशीलन[2] से शीघ्र ही वैराग्य की प्राप्ति हो ?

(उत्तर) तुम्हारा यह प्रश्न बड़ा ही जटिल[3] है, इसका उत्तर देने का साहस नहीं होता है, यह इसीलिये कि वैराग्य प्राप्ति के साधनों के वर्णन का विषय अति गहन, बृहत् तथा विद्वद्गम्य है, इसका विस्तार पूर्वक वर्णन करने में एक नहीं किन्तु अनेक बड़े २ ग्रन्थ बन सकते हैं, परन्तु तुम्हारी इच्छा है इसलिये वैराग्य प्राप्ति के कतिपय साधनों के नाममात्र का उल्लेख यहा पर किया जाता है।

(क) वैराग्य प्राप्ति का आद्य[4] साधन यथार्थ ज्ञान है, जिसकी प्राप्ति सत्सङ्ग, स्वाध्याय, गुरुसेवा तथा गुरूपदेश आदि साधनों के द्वारा होती है।

(ख) वैराग्य प्राप्ति का दूसरा साधन सद्भावना है अर्थात् देव, गुरु और धर्म की भक्ति में तत्पर रह कर सर्वदा उनके महत्त्व का विचार करना।

---

१—उत्पत्ति। २—सेवन। ३—गहन, कठिन, गंभीर। ४—पहिला।

धर्महिं मङ्गलरूप है, धर्म दुर्गती नाश[1]।
धर्म थकी[2] धन सञ्चिये, धर्महिं[3] करौ निवास ॥६४॥
नन्ना नमन करहु सदा, नन्ना नाथ धराय।
नना नाक हीं राखिये, नना करै उपाय ॥६५॥
पापी जन नरकहिं परैं, पापी लहत सुदुक्ख।
पापी कुगुरू संग तें, होत कबहुँ नहिं सुक्ख ॥६६॥
फूले फूल्यों घात है फूले होय विनास।
फूले साधुहिं देख के, धर्महिं[4] करहु निवास ॥६७॥
बालकपन अज्ञान में, बाल कह्यो जिनराय।
बालक है शत वर्ष को, बालहिदुर्गति जाय ॥६८॥
भगवद् भजन करहु सदा, भगवद् है सुखदाय।
भगवद् सोही जानिये, भव को नाश कराय ॥६९॥
मरना, जग में अवश[5] है, मरना राखो याद।
मरने को जो भूलि है, मरकर सहत विषाद[6] ॥१००॥
यारी तो प्रभु से करो, यारी और खवार[7]।
यारी गति जानी नहीं, यारी तेह[8] विसार[9] ॥१०१॥
रटहु सदा जिन नाम को, रटौ जु आतमराम।
रटहु पराये गुणन को, रटे मिलत सुखधाम[10] ॥१०२॥
लालच कबहुँ न कीजिये, लालच बुरी बलाय।
लालच में फँसि के मनुज, लाल[11] न कबहूँ पाय ॥१०३
विवेक मन में धार लो, रखो विवेक सुध्यान।
विवेक विन कह[12] जीवडा[13], विनविवेक जग हान ॥१०४॥

---

१—दुर्गति का नाशक। २—से। ३—धर्म में। ४—धर्म में ही।
५—अवश्य। ६—दुःख। ७—बरबादी का कारण। ८—उस। ९—भूल जाओ।
१०—सुख का स्थान। ११—एक प्रकार का मणि। १२—क्या। १३—हृदय, जीव।

(ग) इसका तीसरा साधन धर्मदृढ़ता है अर्थात् कैसा ही कठिन समय क्यों न उपस्थित हो तो भी धर्म पालन से विमुख न होना।

(घ) चौथा साधन अनित्य भावना है अर्थात् संसार और संसारवर्त्ती पदार्थों की क्षणभङ्गुरता और मानवजीवन की अस्थिरता का सर्वदा विचार करते रहना।

(ङ) पांचवां साधन भगवदुपासना है अर्थात् श्री तीर्थङ्कर भगवान् के गुणों का कीर्त्तन करना और उनके वाक्यों पर सत्य भाव से आस्था रखना।

(च) महात्मा जनों के चारित्र का अवलोकन करना तथा तदनुसार अपने को बनाने के लिये उद्यम करना।

(छ) प्रतिदिन को धर्मसेवन के द्वारा सफल करना तथा धर्म सेवन से वर्जित समय के व्यतीत होने पर अनुताप करना।

(ज) योगादि योग्य साधनों के द्वारा आत्मा को बलवान्, मन को स्थिर तथा इन्द्रियों को शान्त करना।

इत्यादि अनेक साधन वैराग्य प्राप्ति के हैं, यहां पर मुख्य २ साधनों के नाम मात्र का उल्लेख किया गया है।

(प्रश्न) अब कृपा करके नीति, वैराग्य, धर्म और ज्ञानादि विषयक आवश्यक तथा उपयोगी कुछ दोहे आदि का उल्लेख कीजिये कि जिनका अभ्यास करने से हमारे जैसे साधारण जनों को भी लाभ प्राप्त हो।

(उत्तर) अच्छी बात है, सर्वसाधारण के लाभ के लिये कतिपय दोहों का उल्लेख किया जाता है, सुनो—

देवो यश को मूल है, याते देवो ठीक।
पर देवे में जानिये, दुख कबहूं नहिं नीक॥ १॥
सञ्चय करिवो है भलो, सो आवे बहु काम।
पाप न सञ्चय कीजिये, जो अपयश को धाम॥ २॥

समता सरहिं[1] बनाय के, समता कमल लगाय।
समता के मधुकर[2] फिरैं, समता रस लैजायँ ॥१०५॥
हर्जा किसि का मत करौ, हरजा हरजा होय।
हरजा से वर्जित रहे, हरज न अपना होय ॥१०६॥
ज्ञानी ध्यानी बहु गुणी, मम गुरुणी विख्यात।
सर्वसती महँ मोटकी[3], चम्पाजी सुख्यात ॥१०७॥
तच्छिष्या भुरसुन्दरॉ, आतम हित के काज।
नगर भरतपुरमहँ रची, कका बतीसी आज ॥१०८॥
सज्जन सोही जानिये, सह[4] दुर्जन के बैन।
दुर्जन वोही जानिये, कडुए बोलै बैन ॥१०९॥
सम परिणामहिं धारलो, विषमपना से दूर।
हृदय तराजू तौल लो, त्रस थावर इकनूर ॥११०॥
ना काहू से राग है, ना काहू तें द्वेष।
ना काहू तें ईर्षा, यह सम्यक्त्व सुवेष ॥१११॥
मन संवेग धारहु सदा, मनोवेग[5] कर दूर।
जन्म मरण से छूटि कर, पाओ सुख भरपूर ॥११२॥
शान्त[6], दान्त[7], जो पुरुष है, समता रस मे पूर[8]।
सावद[9] छोड़त करत नित, वह उद्यम भरपूर ॥११३॥
अनुकम्पा मन महँ वसत, ज्ञानी के नित जान।
ज्ञानी पूरा है वही, समुझै आप समान ॥११४॥
राखो जिनवर-आसथा[10], मनशङ्का मत लाव।
जिनवाणी अनुसरण करि, करो शुद्ध निज भाव ॥११५॥

१—तालाब को। २—भौंरे। ३—बडी। ४—सहता है। ५—म[...] के वेग को। ६—शान्ति से युक्त। ७—दम से युक्त। ८—पूर्ण। ९—साव[...]
१०—श्रद्धा।

जड़ कबहूँ नहिं काटिये, काहू की मन धार ।
पापक ऋण की जड़ कटी, भलो यही निर्धार ॥ ३ ॥
भलो होत नहिं मारबो, काहू को जग मांहि ।
भलो मारिबो क्रोध को, तासम नररिपु[1] नाहि ॥ ४ ॥
करै हिरस जो काहु की, तामें लह नर हान ।
पर विद्या की हिरस वर, जातें हो जग मान ॥ ५ ॥
भलो न जग में त्रास[2] कोउ, त्रास दुःख को मूल ।
पर गुरु पितु के त्रास तें, मिटे क्लेश को मूल ॥ ६ ॥
प्रातहिं उठिके नित्त नित, करिये प्रभु को ध्यान।
जातें जग मे होय सुख, अरु उपजे शुभ ज्ञान ॥ ७ ॥
काहूतें कडुओ वचन, कहिये नहीं सुजान ।
तुरत मनुज[3] के हृदय को, छेदत है जिमि बान ॥ ८ ॥
पढ़िबे मे कबहू नहीं, नागा करिये भूल ।
कुपढ़ लोग माँगत फिरैं, सहैं निरादर मूल ॥ ९ ॥
जो जन ईर्षा धारिके, जरत देखि पर वित्त ।
कैसे ऐसे पुरुष को, शीतल होवै चित्त ॥ १० ॥
जानि ईश सर्वज्ञ को, करहु न कबहूँ पाप ।
सबहि चराचर जगत को, देखत है वह आप ॥ ११ ॥
सुनि के दुर्जन के बचन, सुजन रहैं चुपचाप ।
करत जो समता[4] तासुकी, नीच कहावैं आप ॥ १२ ॥
सुखी जगत् मे कौन है, कहो मोहि समुझाय ।
होय लीन भगवान् में, सुखी वही जग माय ॥ १३ ॥
दुखी कहत हैं कौन को, इस सृष्टी के बीच ।
पर सम्पति देखी जरै, दुखी रहत वह नीच ॥ १४ ॥

१—शत्रु । २—भय । ३—मनुष्य । ४—बराबरी ।

भवतारक[१] जिनराज हैं, तासु[२] भजन तुव[३] काम।
तासु भजन जो करत है, पावत है सुख धाम[४] ॥११६॥
भाव सत्य से होत है, भजनहुँ समुझो बात।
शास्त्रकथित विधि नियम से, करहु भाव शुभतात[५]॥११७॥

॥ इति तृतीयः परिच्छेदः ॥

---

१—संसार से पार करने वाला। २—उनका। ३—तुम्हारा। ४—सुख स्थान। ५—हे प्रिय!।



कौन धनी है जगत में, जाको चित न डुलाय।
जो राखे सन्तोष मन, वह धनवान कहाय॥ १५॥
पुण्यवान जग कौन है, उसकी कह पहचान।
प्रभु को भय जिसके हृदय, पुण्यवान सो जान॥ १६॥
पापी नर जो जगत में, वह किमि जान्यो जाय।
रहै प्रभू से विमुख जो, पापी वही कहाय॥ १७॥
चतुरन को कैसे लखैं, लच्छण कहो बखान।
जो जग निन्दा सों डरै, सोही चतुर सुजान॥ १८॥
सज्जन जन जग कौन से, कहु निश्चय करि मोय।
राखि दया सब भल चहै, सज्जन जानहु सोय॥ १६॥
सब ही जन जग एक से, कैसे दुष्ट जनाय।
परनिन्दा को जो करै, सोही दुष्ट कहाय॥ २०॥
बड़ो कौन या जगत् में, मैं पूछू यह बात।
ढकै दोष जो और को, सो जन बड़ो कहाय॥२१॥
परनिन्दा कर जो तुम्हें, देत बड़ाई पूर।
मत भूलो इस बात को, है नर सोही क्रूर॥२२॥
दर्शन ज्ञान सु साधि के, सयम पाले जोय।
निरत होय निज धर्म मे, साधु कहावे सोय॥२३॥
ज्ञान रमण निशिदिन करै, राग द्वेष को छोड़।
सत्य साधु है जगत में, कर्म ग्रन्थि जो तोड़॥२४॥
ज्ञानी नर संसार में, उज्ज्वल फटिक समान।
तिमिर नसावत और को, करले आप समान॥२५॥
ज्ञानी के मन बसत है, पर उपकारी बात।
यहि लच्छन ते जान लो, ज्ञानी नरहि सुतात॥२६॥
ज्ञान रतन को पारखी, सचे जिसके बैन।
नम्र रहत वह सर्वदा, नीचे राखत नैन॥२७॥

# चतुर्थः परिच्छेदः ।

## १-साधु-धर्म ।



मुनि, श्रमण, वाचयमी, व्रती, यति, तपस्वी, सर्वविरति, सयत, भिक्षु तथा अनगार, इत्यादि अनेक नाम साधु के हैं, मनशीलन होने के कारण उसे मुनि कहते हैं, तप में परिश्रम करने के कारण उसे श्रमण कहते[1] हैं, वाग्योग को स्वाधीन रखने के कारण उसे वाचयमी कहते हैं, महाव्रतों का पालन करने से उसे व्रती कहते हैं, मन और इन्द्रियों का दमन करने से उसे यति कहते हैं। बारह प्रकार के तपोविधान में निष्ठ होने से उसे तपस्वी कहते हैं, सर्व पदार्थों से विरक्त होने के कारण उसे सर्वविरति कहते हैं, सत्रह प्रकार के सयम का पालन करने से उसे सयत कहते हैं, निर्दोष भिक्षा प्राप्ति के द्वारा निर्वाह करने से उसे भिक्षु कहते हैं तथा गृह का परित्याग करने से उसे अनगार कहते हैं, इसी प्रकार साधु के जो और पर्यायवाचक[2] शब्द हैं उनका अर्थ भी यथा योग जान लेना चाहिये।

( प्रश्न ) साधु एक शब्द का क्या अर्थ है तथा उस के कौन २ से लक्षण हैं ?

( उत्तर ) साधु शब्द का साधारणतया यह अर्थ है कि जो आप सर्व प्रकार के क्लेशों का सहन कर के भी दूसरे के कार्यों को सिद्ध

---

१—कहा भी है कि—य सम सर्वभूतेषु त्रसेषु स्थावरेषु च । तपश्चरति शुद्धात्मा श्रमणोऽसौ प्रकीर्तित ॥१॥ अर्थात् जो त्रस और स्थावर सब प्राणियों में सम रह कर तथा शुद्धात्मा होकर तप करता है उसे श्रमण कहते हैं। २—एकार्थ वाची।

ज्ञानी नाम धराय के, सावद[1] भाखै जोय।
ऐसे नर को नहिं कभी, ज्ञानी जाने कोय ॥२८॥
राग द्वेष के वश रहै, पर अवगुण उपदेश।
निज अवगुण देखे नहीं, ज्ञान नहीं लवलेश[2] ॥२९॥
मिथ्याडम्बर[3] राखि के, मूर्ख जनहिं बहकाय।
करै पिशुनता और की, वह मरि नर्कहिं जाय ॥३०॥
हम हैं उत्तम साधु जन, और पसत्था होय।
दे ऐसो उपदेश जो, मिथ्याडम्बरि सोय ॥३१॥
ज्ञानरहित जो साध्विया, वे हू कहत पुकार।
हम सम और न कोइ है, तिनहू में नहिं सार ॥३२॥
दीक्षा हमसे लीजिये, हमही मुक्ती देय।
निज मुख ऐसा उचरैं, साध्वी नहिं है तेय ॥३३॥
पक्षपात सब छोड़ि मन, शुद्ध साधुता लेय।
तासु साधुता गेय है, और साधुता हेय ॥३४॥
साधु उचित कर्त्तव्य है, तजै ईरषा क्रोध।
सब पर समता राखिकै, देहि सबहि सद्बोध ॥३५॥
साधू नाम धराय के, मुक्ति न पहुँचे कोय।
जो सुख मुक्ती का चहै, पर निन्दा सो खोय ॥३६॥
मेरुतुल्य संग्रह किया, वेष साधु का धार।
परनिन्दा त्यागी नहीं, गया जन्म निज हार ॥३७॥
प्रभुजी नहिं कहुँ भाखिया, करो पराई घात।
ते जिन वचन विराध का, दुख पावे दिन रात ॥३८॥
पर उपदेश न कुशल हैं, देखे बहुतक साध।
निज आतम कुशला नहीं, कैसे कटै उपाध ॥३९॥

---

१—सावद्य। २—थोड़ा भी। ३—झूँठा आडम्बर (ढकोसला)

करता है उसे साधु कहते हैं। अथवा जो ज्ञानादि रूप शक्ति के द्वारा मोक्ष का साधन करते हैं उनको साधु कहते[1] हैं, अथवा जो सब प्राणियों पर समता का ध्यान रखते हैं उनको साधु कहते[2] हैं अथवा जो ८४ लाख जीव योनिमें उत्पन्न हुए समस्त जीवों के साथ समत्त्व को रखते हैं उन को साधु कहते हैं, अथवा जो संयम के सत्रह भेदों का धारण करते हैं उन को साधु कहते[3] हैं, अथवा जो असहायों के सहायक होकर तपश्चर्या आदि में सहायता देते हैं उन को साधु कहते[4] हैं अथवा जो संयमकारीजनों[5] की सहायता करते हैं उनको साधु कहते हैं।

इस विषय को संक्षेप में इस प्रकार जान लेना चाहिये कि जो बयालीस दोषों से रहित विशुद्ध आहार का ग्रहण कर अपनी शरीर-यात्रा का निर्वाह करता है, सब इन्द्रियों को अपने वश में रखता है,

---

१—ज्ञानादि शक्त्या मोक्षं साधयन्तीति साधवः।

२—"समत्वं ध्यायन्तीति साधवः" इति निरुक्तकाराः। ३—कहा भी है कि—"विसयसुह नियत्ताणं विसुद्धचारित नियम जुत्ताणं। तच्चगुण साहयाणं साहूण किच्चुज्जायण नमो" ॥ १ ॥

अर्थात् जो विषयों के सुख से निवृत्त हैं, विशुद्ध चारित्र के नियम से युक्त हैं, सत्य गुणों के साधक हैं तथा मोक्ष-साधन के लिये उद्यत हैं उन साधुओं को नमस्कार हो।

अन्यत्र भी कहा है कि—"निव्वाणसाहए जोए जम्हा साहंति साहुणो। समा य सव्वभूएसु तम्हा ते भावसाहुणो" ॥ १ ॥

अर्थात् जिस लिये साधुजन निर्वाण साधन को जानकर उस का साधन करते हैं तथा सब प्राणियों पर सम रहते हैं इसलिये वे भाव साधु कहे जाते हैं।

४—कहा भी है कि—"असहाइ सहायत करेंति मे संजमं करतस्स। एएण कारणेणं णमामि हं सव्वसाहूणं" ॥ १ ॥

अर्थात् संयम करते हुए मुझ असहाय की सहायता साधु ही करते हैं अतः मैं सब साधुओं को नमस्कार करता हूँ। ५—संयम करने वाले।

गुप्ति समिति धारक अहै, जग में नर जो कोय।
निज संयम पालन करत, साधु कहावै सोय ॥४०॥
समिती तो पाले नहीं, मन वच गोपै नाय।
काया की थिरता नहीं, विरथा साधु कहाय ॥४१॥
बुद्धिलेश घट में नहीं, नहीं दया को लेश।
व्यर्थ साधुता जो धरै, ताको कह उपदेश।४२॥
आदि वर्ण कहँ लीजिये, तामे अन्त्य मिलाय[1]।
वह सब जग को खात है, किहिं पर रह्यो भुलाय ॥४३॥
उत्तमता उत्तम भजै, नीच नीचता होय।
जैसे पहँ तैसा रहै, बुरा न माने कोय ॥४४॥
सज्जन दुर्जन दोय है, जगत जनन के मांय।
स्वर्ण स्वर्णता बसत है, पीतल पीतल भाय ॥४५॥
दुर्जन को मुख जगत् में, सर्प बांबि जिमि जोय।
तातें निकसत दुरवचन, पन्नग जिमि जिय जोय ॥४६॥
दुष्ट वचन बोलो नहीं, यह अनरथ का मूल।
शर समान ये जानिये, भेदत हिरदै मूल ॥४७॥
या जग मे तुम जान लो, तीन रतन परमाण।
ज्ञान, दरश चारित्र है, इनसे हो निर्वाण ॥४८॥
अन्य रतन हू तीन हैं, पानी अन्न सुजान।
मीठा सबसे बोलना, यह भाषत बुधिमान ॥४६॥
सुजन न छांडे सुजनता, केतोहूँ दुख होय।
छेदत हू चन्दन विटप, देत सुगन्धी सोय ॥५०॥
कञ्चन पीतल सम गिनै, मूरख जन की रीत।
गुण अवगुण जानै नहीं, सबको गिनै अतीत[2] ॥५१॥

---

१— काजल" शब्द में से आदि व अन्त का अक्षर मिलाने स काल होता है। २—अतिथि, साधु, अभ्यागत।

